"बिज़नेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी. 2 22 छत्तीसगढ़ गजट 38 सि. से. भिलाई, दिनांक 30-5-2001."




पंजीयन क्रमांक "छत्तीसगढ़ दुर्ग तक. 114-009 2003 20 01 03."

# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 2 ] रायपुर, शुक्रवार, दिनांक 11 जनवरी 2008—पौष 21, शक 1929

विषय—सूची

भाग 1.—(1) राज्य शासन के आदेश, (2) विभाग प्रमुखों के आदेश, (3) उच्च न्यायालय के आदेश और अधिसूचनाएं, (4) राज्य शासन के संकल्प, (5) भारत शासन के आदेश और अधिसूचनाएं, (6) निर्वाचन आयोग, भारत की अधिसूचनाएं, (7) लोक-भाषा परिशिष्ट.

भाग 2.—स्थानीय निकाय की अधिसूचनाएं.

भाग 3.—(1) विज्ञापन और विविध सूचनाएं, (2) सांख्यिकीय सूचनाएं.

भाग 4.—(क) (1) छत्तीसगढ़ विधेयक, (2) प्रवर समिति के प्रतिवेदन, (3) संसद में पुरःस्थापित विधेयक, (ख) (1) अध्यादेश, (2) छत्तीसगढ़ अधिनियम, (3) संसद के अधिनियम, (ग) (1) प्रारूप नियम, (2) अंतिम नियम.

# भाग १

## राज्य शासन के आदेश

### सामान्य प्रशासन विभाग

मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 27 दिसम्बर 2007

क्रमांक एफ 1-7/2002/1-6 (7).—श्री बी. एम. टंडन, आयुक्त, कार्यालय विभागीय जांच आयुक्त मंत्रालय महानदी खंड रायपुर को शेट्टी कमीशन की अनुशंसाओं के प्रकाश में विधि एवं विधायी कार्य विभाग के आदेश दिनांक 31-10-2006 में उल्लेखित सेवानिवृत्त जिला न्यायाधीश को दिनांक 14-08-2002 से राशि रुपये 100/- चिकित्सा भत्ता, राशि रुपये 1250/- गृह सहायक भत्ता एवं चिकित्सा व्यय की प्रतिपूर्ति प्रतिमाह भुगतान करने की स्वीकृति प्रदान करता है.

2. उपरोक्त पर होने वाला व्यय बजट की मांग-01-मुख्य लेखाशीर्ष-2070 अन्य प्रशासनिक सेवाएं 105 विशेष जांच आयुक्त (6205) विभागीय जांच आयुक्त 01 वेतन भत्ते आदि के अंतर्गत विकलनीय होगा.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**क्षेत्र सिंह**, अवर सचिव.



संचालक, मुद्रण तथा लेखन सामग्री, छत्तीसगढ़ द्वारा शासकीय क्षेत्रीय मुद्रणालय, राजनांदगांव से मुद्रित तथा प्रकाशित—2008.

रायपुर, दिनांक 20 दिसम्बर 2007

क्रमांक 1035/946/2007/1-8/स्था.—श्री ए. मिंज, अतिरिक्त सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, गृह विभाग को दिनांक 17-10-2007 से 31-10-2007 तक 15 दिवस का लघुकृत अवकाश स्वीकृत किया जाता है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री ए. मिंज को अतिरिक्त सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, गृह विभाग के पद पर पुनः पदस्थ किया जाता है.

3. अवकाश अवधि में उन्हें अवकाश वेतन एवं भत्ता उसी प्रकार देय होगा, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलता था

4. प्रमाणित किया जाता है कि श्री ए. मिंज अवकाश पर नहीं जाते तो अतिरिक्त सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, गृह विभाग के पद पर कार्य करते रहते.

रायपुर, दिनांक 20 दिसम्बर 2007

क्रमांक 1037/939/2007/1-8/स्था.—श्री सुनील विजयवर्गीय, सचिव के स्टाफ आफिसर, लोक स्वास्थ्य यांत्रिकी विभाग, छत्तीसगढ़ मंत्रालय को दिनांक 28-11-2007 से 7-12-2007 तक 10 दिवस का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री विजयवर्गीय को सचिव के स्टाफ आफिसर, लोक स्वास्थ्य यांत्रिकी विभाग के पद पर पुनः पदस्थ किया जाता है.

3. अवकाश अवधि में उन्हें अवकाश वेतन एवं भत्ता उसी प्रकार देय होगा, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलता था.

4. प्रमाणित किया जाता है कि श्री सुनील विजयवर्गीय अवकाश पर नहीं जाते तो सचिव के स्टाफ आफिसर, लोक स्वास्थ्य यांत्रिकी विभाग के पद पर कार्य करते रहते.

रायपुर, दिनांक 20 दिसम्बर 2007

क्रमांक 1039/977/2007/1-8/स्था.—श्रीमती बिबियाना तिर्की, अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, स्कूल शिक्षा विभाग को दिनांक 24-12-2007 से 29-12-2007 तक 06 दिवस का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है.

2. अवकाश से लौटने पर श्रीमती बिबियाना तिर्की को अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, स्कूल शिक्षा विभाग के पद पर पुनः पदस्थ किया जाता है.

3. अवकाश अवधि में उन्हें अवकाश वेतन एवं भत्ता उसी प्रकार देय होगा, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलता था.

4. प्रमाणित किया जाता है कि श्रीमती बिबियाना तिर्की अवकाश पर नहीं जाते तो अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, स्कूल शिक्षा विभाग के पद पर कार्य करते रहते.

रायपुर, दिनांक 20 दिसम्बर 2007

क्रमांक 1041/980/2007/1-8/स्था.—श्री डी. के. माथुर, अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, स्वास्थ्य एवं परिवार कल्याण विभाग को दिनांक 17-12-2007 से 29-12-2007 तक 13 दिवस का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री डी. के. माथुर को अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, स्वास्थ्य एवं परिवार कल्याण विभाग के पद पर पुनः पदस्थ किया जाता है.

3. अवकाश अवधि में उन्हें अवकाश वेतन एवं भत्ता उसी प्रकार देय होगा, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलता था.

4. प्रमाणित किया जाता है कि श्री डी. के. माथुर अवकाश पर नहीं जाते तो अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, स्वास्थ्य एवं परिवार कल्याण विभाग के पद पर कार्य करते रहते.

रायपुर, दिनांक 29 दिसम्बर 2007

क्रमांक 1089/1014/2007/1 8/स्था.—श्री एम. एम. मिंज, अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, सामान्य प्रशासन विभाग को दिनांक 26-12-2007 से 5 1-2008 तक 11 दिवस का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है.

2. श्री एम. एम. मिंज के अवकाश अवधि में इनका कार्य श्री एन. के. भट्टर, अवर सचिव, सामान्य प्रशासन विभाग (अधीक्षण) अपने कार्य के साथ साथ संपादित करेंगे.

3. अवकाश से लौटने पर श्री एम. एम. मिंज को अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, सामान्य प्रशासन विभाग के पद पर पुन: पदस्थ किया जाता है.

4. अवकाश अवधि में उन्हें अवकाश वेतन एवं भत्ता उसी प्रकार देय होगा, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलता था

5. प्रमाणित किया जाता है कि श्री एम. एम. मिंज अवकाश पर नहीं जाते तो अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, सामान्य प्रशासन विभाग के पद पर कार्य करते रहते.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**विजय कुमार सिंह**, अवर सचिव.

## विधि एवं विधायी कार्य विभाग
### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 26 दिसम्बर 2007

क्रमांक 10809/4595/21-ब/छ. ग./2007.—दण्ड प्रक्रिया संहिता, 1973 (क्र. 2 सन् 1974) की धारा 24 की उपधारा (3) द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए राज्य शासन, एतद्द्वारा श्री परमेश्वर साहू, अधिवक्ता, जिला कवीरधाम (कवर्धा) को कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से एक वर्ष की कालावधि के लिए नियमित न्यायालय कवर्धा में लोक अभियोजक नियुक्त करता है.

किसी भी पक्ष द्वारा एक माह का नोटिस देकर यह नियुक्ति समाप्त की जा सकती है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**ए. के. पाठक**, उप-सचिव.

## सहकारिता विभाग
### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 28 दिसम्बर 2007

क्रमांक/3005/2052/15-1/2007.—छत्तीसगढ़ लोक सेवा आयोग द्वारा वर्ष 2005-06 में आयोजित राज्य सेवा परीक्षा-2005 के परिणामों के आधार पर राज्य सिविल सेवा में नियुक्ति के लिए अनुशासित निम्नलिखित उम्मीदवारों को कार्य भार ग्रहण करने के दिनांक से 2 वर्ष

की परिवीक्षा पर राज्य सिविल सेवा श्रेणी-2 में वेतनमान राशि रु. 8000-275-13500, सहायक पंजीयक, सहकारी संस्थाएं के पद पर नियुक्त करते हुए अस्थाई रूप से आगामी आदेश तक कालम क्रमांक 3 में दर्शाए अनुसार पदस्थ किया जाता है :—

| अनु. | नाम | पदस्थी स्थान |
|---|---|---|
| 01. | श्री आशीष कुमार शर्मा,<br>आत्मज श्री सीताराम शर्मा,<br>हरिओम भवन, बावली कुंआ के सामने,<br>मु. पो. रायगढ़, जिला-रायगढ़. | सहायक पंजीयक, (अंकेक्षण) सहकारी संस्थाएं,<br>जशपुर, जिला-जशपुर. |
| 02. | श्रीमती मंजू महेन्द्र पाण्डेय<br>आत्मज श्री अमृतलाल पाण्डेय,<br>नंदु गैरेज के पीछे, तेलीपारा, बिलासपुर,<br>जिला-बिलासपुर. | सहायक पंजीयक, (अंकेक्षण) सहकारी संस्थाएं,<br>जांजगीर-चांपा, जिला-जांजगीर-चांपा. |

2. उपरोक्त राज्य सिविल सेवा में नियुक्त किए गये परिवीक्षाधीन अधिकारियों की वरिष्ठता परिवीक्षा की अवधि में छत्तीसगढ़ लोक सेवा आयोग, द्वारा अनुशंसित सूची के अनुसार निर्धारित होगी.

3. राज्य शासन ने निर्णय लिया है कि राज्य की विभिन्न सेवाओं के ऐसे अधिकारियों के लिए जो लोक सेवा आयोग से चयनित हुए हैं, का एक संयुक्त आधारभूत प्रशिक्षण कार्यक्रम पंजीयक, सहकारी संस्थाएं छत्तीसगढ़ द्वारा निर्धारित किया जावेगा. अपना उपस्थिति प्रतिवेदन 15 दिवस में समस्त अभिलेखों सहित पंजीयक कार्यालय में उपस्थिति प्रतिवेदन प्रस्तुत करें.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**नारायण सिंह**, सचिव.

## वाणिज्य एवं उद्योग विभाग

### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 26 दिसम्बर 2007

क्रमांक एफ 8-5/2007/11/6.—इंडियन बायलर्स एक्ट, 1923 की धारा 34 (2) के द्वारा प्रदत्त शक्तियों का प्रयोग करते हुए राज्य शासन एतद्द्वारा मेसर्स प्रकाश इण्डस्ट्रीज लिमि. चांपा के बायलर क्रमांक-एम. पी./4115 को दिनांक 12-01-2008 से 10-06-2008, एवं एम. पी./4300 को दिनांक 25-12-2007 से 23-05-2008 तक निम्नलिखित शर्तों पर उक्त अधिनियम की धारा 6 (सी) के उपबंधों के प्रवर्तन से छूट प्रदान करता है :—

(1) संदर्भाधीन बायलर को पहुंचने वाली किसी भी हानि की सूचना भारतीय ब्रायलर अधिनियम, 1923 की धारा 18 (1) की अपेक्षानुसार तत्काल बायलर निरीक्षक/मुख्य निरीक्षक, वाष्पयंत्र, छत्तीसगढ़ को दी जावेगी एवं दुर्घटना होने के दिनांक से छूट की मान्यता समाप्त समझी जावेगी.

(2) उक्त अधिनियम की धारा 12 तथा 13 की अपेक्षानुसार मुख्य निरीक्षक, वाष्पयंत्र, छत्तीसगढ़ के पूर्वानुमोदन के बिना संदर्भाधीन बायलर में किसी प्रकार का संरचनात्मक परिवर्तन अथवा नवीनीकरण नहीं किया जावेगा.

(3) संदर्भाधीन बायलर का सरसरी दृष्टि से निरीक्षण किये जाने पर यदि वह खतरनाक स्थिति में पाया गया तो यह छूट समाप्त हो जावेगी.

(4) नियतकालीन सफाई और नियमित रूप से गैस निकालने (रेगुलर ब्लोडाउन) का कार्य किया जावेगा और उसका अभिलेख रखा जावेगा.

(5) छत्तीसगढ़ बायलर निरीक्षण नियम, 1966 के नियम 6 की अपेक्षानुसार संदर्भाधीन बायलर के संबंध में वार्षिक निरीक्षण शुल्क देय होने पर अग्रिम दी जावेगी, एवं

(6) यदि राज्य शासन आवश्यक समझे तो प्रश्नांकित छूट में संशोधन कर सकता है अथवा उसे वापिस ले सकता है.

रायपुर, दिनांक 26 दिसम्बर 2007

क्रमांक एफ 8-13/2007/11/6.—इंडियन.बायलर्स एक्ट, 1923 की धारा 34 (2) के द्वारा प्रदत्त शक्तियों का प्रयोग करते हुए राज्य शासन एतद्द्वारा मेसर्स छत्तीसगढ़ इलेक्ट्रिसिटी कम्पनी लि., सिलतरा, रायपुर के बायलर क्रमांक-एम. आर./8588 को दिनांक 20-12-2007 से 19-04-2008 तक निम्नलिखित शर्तों पर उक्त अधिनियम की धारा 6 (सी) के उपबंधों के प्रवर्तन से छूट प्रदान करता है :—

(1) संदर्भाधीन बायलर को पहुंचने वाली किसी भी हानि की सूचना भारतीय बायलर अधिनियम, 1923 की धारा 18 (1) की अपेक्षानुसार तत्काल बायलर निरीक्षक/मुख्य निरीक्षक, वाष्पयंत्र, छत्तीसगढ़ को दी जावेगी एवं दुर्घटना होने के दिनांक से छूट की मान्यता समाप्त समझी जावेगी.

(2) उक्त अधिनियम की धारा 12 तथा 13 की अपेक्षानुसार मुख्य निरीक्षक, वाष्पयंत्र, छत्तीसगढ़ के पूर्वानुमोदन के बिना संदर्भाधीन बायलर में किसी प्रकार का संरचनात्मक परिवर्तन अथवा नवीनीकरण नहीं किया जावेगा.

(3) संदर्भाधीन बायलर का सरसरी दृष्टि से निरीक्षण किये जाने पर यदि वह खतरनाक स्थिति में पाया गया तो यह छूट समाप्त हो जावेगी.

(4) नियतकालीन सफाई और नियमित रूप से गैस निकालने (रेगुलर ब्लोडाउन) का कार्य किया जावेगा और उसका अभिलेख रखा जावेगा.

(5) छत्तीसगढ़ बायलर निरीक्षण नियम, 1966 के नियम 6 की अपेक्षानुसार संदर्भाधीन बायलर के संबंध में वार्षिक निरीक्षण शुल्क देय होने पर अग्रिम दी जावेगी, एवं

(6) यदि राज्य शासन आवश्यक समझे तो प्रश्नांकित छूट में संशोधन कर सकता है अथवा उसे वापिस ले सकता है.

रायपुर, दिनांक 27 दिसम्बर 2007

क्रमांक एफ 1-23/2004/11/(6).—राज्य शासन लोक सेवा आयोग, छत्तीसगढ़ रायपुर द्वारा सीधी भरती से बॉयलर निरीक्षक के पदों की पूर्ति के तहत चयनित निम्न अभ्यर्थियों को उनके गुणक्रमानुसार, दो वर्ष की परिवीक्षा अवधि पर कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से सेवा की सामान्य शर्तों पर बॉयलर निरीक्षक (गजपत्रित सेवा श्रेणी-दो) के पद पर वेतनमान रुपये 8000-275-13500/- एवं समय-समय पर शासन द्वारा स्वीकृत महंगाई भत्ते पर मुख्य निरीक्षक वाष्पयंत्र के अंतर्गत नियुक्त कर वाष्पयंत्र निरीक्षकालय छत्तीसगढ़ रायपुर में पदस्थ करता है :—

| क्र. | अभ्यर्थी एवं पिता का नाम एवं पता | जन्मतिथि | पंजीयन क्रमांक | वर्ग | चयन वर्ग |
|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | | (3) | | |
| 3. | फणीन्द्र कुमार भोई, पिता-श्री सार्तिक राम, वासुदेव पारा पिथौरा, पो-पिथौरा, जिला-महासमुन्द छत्तीसगढ़ पिन कोड 493551. | 07-12-1975 | 02 | अ. ज. जा. | अ. ज. जा. (मुक्त) |

2. आदेश जारी होने के दिनांक से एक सप्ताह के भीतर उन्हें अपने पदस्थापना स्थल पर कार्यभार ग्रहण करना होगा अन्यथा नियुक्ति आदेश स्वमेव निरस्त माना जावेगा.

3. प्रमाणित किया जाता है कि उक्त नियुक्ति के संबंध में अनुसूचित जाति/अनुसूचित जनजाति के लिए आरक्षण संबंधी आदेशों एवं नियमों का पालन किया गया है.

4. यह नियुक्ति अनन्तिम (Provisional) है तथा अनुसूचित जनजाति प्रमाण पत्र उचित माध्यमों से सत्यापित किए जाने के अध्यधीन है और सत्यापन करने पर यदि यह पता चलता है कि अनुसूचित जनजाति से संबंध होने का दावा झूठा है तो बिना कोई कारण बताए तथा झूठा प्रमाण पत्र प्रस्तुत करने के लिए भारतीय दंड संहिता के प्रावधानों के अन्तर्गत ऐसी कार्यवाई, जो की जा सकती है संबंधी कार्रवाई के अतिरिक्त, संबंधित की सेवाएं समाप्त कर दी जाएंगी.

रायपुर, दिनांक 27 दिसम्बर 2007

क्रमांक एफ 1-23/2004/11/(6).—राज्य शासन लोक सेवा आयोग, छत्तीसगढ़ रायपुर द्वारा सीधी भरती से बॉयलर निरीक्षक के पदों की पूर्ति के तहत चयनित निम्न अभ्यर्थियों को उनके गुणक्रमानुसार, दो वर्ष की परिवीक्षा अवधि पर कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से सेवा की सामान्य शर्तों पर बॉयलर निरीक्षक (राजपत्रित सेवा श्रेणी-दो) के पद पर वेतनमान रुपये 8000-275-13500/- एवं समय-समय पर शासन द्वारा स्वीकृत महंगाई भत्ते पर मुख्य निरीक्षक वाष्पयंत्र के अंतर्गत नियुक्त कर वाष्पयंत्र निरीक्षकालय छत्तीसगढ़ रायपुर में पदस्थ करता है :—

| सरल क्र. (1) | अभ्यर्थी एवं पिता का नाम एवं पता (2) | जन्मतिथि | पंजीयन क्रमांक (3) | वर्ग | चयन का वर्ग |
|---|---|---|---|---|---|
| 1. | गुंजन शुक्ला, पिता- श्री शशि शुक्ला, "नंदबाग" मकान नं.-208, बाल्को-दर्री रोड, पालीटेक्नीक कालेज के पास, रूमगड़ा गांव, थाना बाल्को जिला कोरबा छत्तीसगढ़ पिन कोड 495684. | 14-01-1981 | 17 | अनारक्षित | अनारक्षित (मुक्त) |
| 2. | उज्जवल गुप्ता, पिता- श्री शशि राज गुप्ता, C-228, सुनील मेडिकल के पास शैलेन्द्र नगर, रायपुर, छत्तीसगढ़ पिन कोड 492001. | 26-06-1979 | 01 | अनारक्षित | अनारक्षित (मुक्त) |

2. आदेश जारी होने के दिनांक से एक सप्ताह के भीतर इन्हें अपने पदस्थापना स्थल पर कार्यभार ग्रहण करना होगा अन्यथा नियुक्ति आदेश स्वमेव निरस्त माना जावेगा.

3. प्रमाणित किया जाता है कि उक्त नियुक्ति के संबंध में अनुसूचित जाति/अनुसूचित जनजाति के लिए आरक्षण संबंधी आदेशों एवं नियमों का पालन किया गया है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**विनोद गुप्ता**, विशेष सचिव.

# खेल एवं युवा कल्याण विभाग

## मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 22 दिसम्बर 2007

क्रमांक एफ 10-1/2003/9. --खेल एवं युवा कल्याण विभाग, छत्तीसगढ़ शासन एतद्द्वारा खेल संघ, संस्थाओं को आर्थिक सहायता प्रदान करने हेतु "विभागीय मान्यता एवं आर्थिक सहायता नियम 2007" बनाता है, अर्थात् :—

1. **संक्षिप्त नाम तथा प्रारंभ—**

(1) यह नियम "विभागीय मान्यता एवं आर्थिक सहायता नियम 2007" कहलाएंगे.

(2) ये नियम राजपत्र में प्रकाशन की दिनांक से प्रवृत्त होंगे.

2. **परिभाषाएं**—इस नियम में जब तक संदर्भ से अन्यथा अपेक्षित न हो ;

(क) राज्य से अभिप्रेत है छत्तीसगढ़ राज्य ;

(ख) विभाग से अभिप्रेत है खेल एवं युवा कल्याण विभाग ;

(ग) संचालनालय से अभिप्रेत है संचालनालय खेल एवं युवा कल्याण ;

(घ) संचालक से अभिप्रेत है संचालक खेल एवं युवा कल्याण ;

(ङ) अंतर्राष्ट्रीय खेल महासंघ से अभिप्रेत है एशियाई या विश्वस्तर के खेल महासंघ जिन्हें अपने कार्य क्षेत्र में, संबंधित खेल की प्रतियोगिता आयोजित करने हेतु सक्षम संस्था द्वारा अधिकृत किया गया है, तथा राष्ट्रीय खेल महासंघ उसकी संलग्नता प्राप्त इकाई हो ;

(च) राष्ट्रीय खेल संघ से अभिप्रेत है राष्ट्रीय स्तर पर संबंधित खेल का आयोजन करने हेतु भारतीय ओलम्पिक संघ या युवा कार्य एवं खेल मंत्रालय भारत सरकार से मान्यता प्राप्त संस्था.. यदि भारतीय ओलम्पिक संघ तथा भारत सरकार द्वारा अलग- अलग संघों को मान्यता प्रदान की गई हो तो भारत सरकार से मान्यता प्राप्त संस्था से है ;

(छ) राज्य खेल संघ से अभिप्रेत है राष्ट्रीय खेल संघ की संलग्नता प्राप्त छत्तीसगढ़ राज्य इकाई ;

(ज) जिला खेल संघ से अभिप्रेत है राज्य खेल संघ की संलग्नता प्राप्त जिला स्तरीय इकाई ;

(झ) संस्था से अभिप्रेत है खेल गतिविधियों के संचालन के उद्देश्य से गठित तथा फर्म एवं सोसाइटी एक्ट के तहत पंजीकृत संस्था ;

(ञ) अंतर्राष्ट्रीय प्रतियोगिता से अभिप्रेत है ऐसी अन्तर्राष्ट्रीय प्रतियोगिता जिसमें भारतीय दल को भाग लेने हेतु भारत सरकार द्वारा अनुमति/वित्तीय सहायता प्रदान की गई है तथा जिसमें भारतीय दल को संबंधित राष्ट्रीय खेल संघ द्वारा भाग लेने हेतु भेजा जा रहा है ;

(ट) राष्ट्रीय चैम्पियनशिप से अभिप्रेत है राष्ट्रीय खेल संघ द्वारा राष्ट्रीय स्तर पर आयोजित उस प्रतियोगिता से है जिसका विजेता उस वर्ष के लिए अधिकृत तौर पर राष्ट्रीय विजेता कहलाता है ;

(ठ) जोनल एवं फेडरेशन कप प्रतियोगिता से तात्पर्य राष्ट्रीय खेल संघ द्वारा पूरे देश को क्षेत्र में त्रिभाजित कर आयोजित की जाने वाली अधिकृत क्षेत्रीय प्रतियोगिता एवं फेडरेशन कप के नाम से आयोजित की जाने वाली राष्ट्रीय स्तर की प्रतियोगिता से है ;

(ड) राज्य चैम्पियनशिप से अभिप्रेत है राज्य खेल संघ द्वारा राज्य स्तर पर आयोजित उस प्रतियोगिता से है जिसका विजेता उस वर्ष के लिए अधिकृत तौर पर राज्य विजेता कहलाता है ;

(ढ) सीनियर वर्ग की प्रतियोगिता से अभिप्रेत है उस प्रतियोगिता से जिसमें भाग लेने हेतु आयु संबंधी किसी भी प्रकार की शर्तें न हो ;

(ण) सब जूनियर/जूनियर वर्ग की प्रतियोगिता से अभिप्रेत है, राष्ट्रीय खेल संघ द्वारा अपने खेल के लिए संबंधित वर्ग हेतु घोषित आयु सीमा के खिलाड़ियों के लिए आयोजित प्रतियोगिता ;

(त) मान्यता से अभिप्रेत है संचालनालय खेल एवं युवा कल्याण एवं इसके अधीनस्थ जिला कार्यालयों द्वारा मान्यता प्रदान करने की प्रक्रिया के तहत संघ/संस्था को प्रदाय मान्यता ;

3. **संबंधित खेल**— जब तक संदर्भ से अन्यथा अपेक्षित न हो, निम्नलिखित खेलों से संबंधित खेल संघ, खिलाड़ी एवं संबंधित व्यक्ति आर्थिक सहायता प्राप्त कर सकेंगे.

(1) ओलम्पिक, एशियाड, राष्ट्रमण्डलीय खेल, राष्ट्रीय खेल में सम्मिलित खेल. (उपरोक्त में सम्मिलित ऐसे खेलों को ही विचार में लिया जाएगा जिन पर प्राप्त होने वाला पदक संबंधित आयोजन की पदक तालिका में क्रम निर्धारण हेतु सम्मिलित किया जाता है.)

(2) ऐसे खेल जिन्हें भारतीय विश्वविद्यालय संघ द्वारा विश्वविद्यालय खेलों में सम्मिलित किया गया है.

(3) ऐसे खेल जिन्हें भारत सरकार युवा कार्यक्रम एवं खेल विभाग द्वारा राष्ट्रीय आयोजन हेतु दिए जाने वाली आर्थिक सहायता के लिए विचार क्षेत्र में लिया जाता है.

(4) ऐसे खेल जो उपरोक्त में से किसी भी कण्डिका में उल्लेखित विवरण में सम्मिलित नहीं है, लेकिन इस नियम के लागू होने की तिथि के पूर्व छत्तीसगढ़ शासन, खेल एवं युवा कल्याण विभाग से आर्थिक सहायता प्राप्त कर चुके हैं.

4. **उद्देश्य**—

(1) प्रदेश में खेल संस्कृति के विकास, प्रोत्साहन एवं संवर्धन के लिए खेल सुविधाओं की उपलब्धता सुनिश्चित करना. प्रदेश में खेल संस्थाओं को स्थापित कर, खेलों में जुड़े व्यक्तियों तथा उनके प्रयासों को बढ़ावा देने के उद्देश्य से खेल संस्थाओं/संघो को विभागीय मान्यता प्रदान करना.

(2) उन खेलों को राज्य में प्रोत्साहित करना, जो अन्तर्राष्ट्रीय स्तर के सामूहिक खेल आयोजनों में सम्मिलित है तथा जिनके विजेता अन्तर्राष्ट्रीय स्तर पर देश का गौरव बढ़ाते हैं.

(3) राज्य में खेल संचालित करने हेतु ऐसे संस्थाओं को चिन्हित करना, जिनके माध्यम से राज्य के खिलाड़ी राज्य/राष्ट्रीय/अन्तर्राष्ट्रीय स्तर के मान्यता प्राप्त आयोजनों में अधिकृत रूप से भाग ले सकें.

(4) राज्य के खेल संस्थाओं को विधि मान्य एवं व्यवस्थित रूप प्रदान करना तथा इसमें अधिक से अधिक व्यक्तियों को जोड़ना; ताकि प्रत्येक खेल के विकास के लिए स्वयंसेवी रूप में वे अधिकाधिक समय दे सकें.

(5) राज्य में विकास खण्ड स्तर से अन्तर्राष्ट्रीय स्तर के खेल आयोजनों, राज्य स्तर पर प्रशिक्षण शिविर आयोजन तथा खेल संघों की सामान्य गतिविधियों को प्रोत्साहन देना.

(6) राज्य में विभागीय बजट का इस प्रकार से उपयोग करना, जिससे राज्य के खिलाड़ी अधिकाधिक लाभ एवं सुविधा प्राप्त कर सकें.

(7) राज्य में राज्य स्तरीय प्रतियोगिता में सभी जिलों का तथा जिला स्तरीय प्रतियोगिता में सभी विकास खण्डों की भागीदारी हो तथा जिला स्तर पर क्लब संस्कृति को बढ़ावा मिले.

(8) राज्य के सुदूर अंचल एवं जिले के खिलाड़ी विशेषकर (आदिम जनजाति वर्ग के खिलाड़ी) जो अर्थाभाव या सुविधाओं के अभात्र में खेल की मुख्यधारा में जुड़ने से वंचित रह जाते हैं उन्हें जिला/राज्य/राष्ट्रीय/अन्तर्राष्ट्रीय आयोजन में अपनी प्रतिभा प्रदर्शित करने का अवसर देना.

5. **मान्यता—**

(1) राज्य में संचालित राष्ट्रीय, राज्य, जिला स्तर के खेल संघों एवं अन्य खेल संस्थाओं को मान्यता प्रदान करने की कार्यवाही निम्नांकित शर्तों की पूर्ति पश्चात दी जाएगी.

(2) खेल संघ/संस्था, खेल के विकास व संवर्धन के लिए गठित हो.

(3) खेल संघ/संस्था, रजिस्ट्रार फर्म एवं संस्थाएं छत्तीसगढ़ से सोसायटी रजिस्ट्रीकरण अधिनियम 1973 के तहत जीवित पंजीकृत होने चाहिए.

(4) संस्था की जिला/संभाग/राज्य स्तर पर होने वाली प्रतियोगिता में भागीदारी हो.

(5) राज्य खेल संघ को मान्यता के लिए अपने राष्ट्रीय खेल फेडरेशन से संबद्ध होना आवश्यक होगा संबद्धता का अधिकृत पत्र आवेदन के साथ संलग्न करना होगा.

(6) जिला खेल संघ को मान्यता के लिए मान्यता प्राप्त राज्य खेल संघ से संबद्धता प्राप्त होना आवश्यक होगा तथा जिला स्तर से निम्न स्तर के खेल संघ एवं खेल संस्थाओं को मान्यता प्राप्त जिला खेल संघों/राज्य खेल संघों से संबंद्धता प्राप्त करना आवश्यक होगा..

(7) राज्य संघ के मामले में कम से कम 08 जिला इकाईयां संबद्ध होना आवश्यक होगी. इसी प्रकार जिला खेल संघ के मामले में कम से कम 05 इकाईयां संबद्ध होना चाहिए. उक्त 05 इकाईयों में कम से कम 03 विकासखण्डों को सम्मिलित कर बनाया जाना आवश्यक होगा.

(8) कोई भी व्यक्ति यदि एक से अधिक खेलों में राज्य स्तरीय संघ का अध्यक्ष या सचिव या कोषाध्यक्ष है तो उससे संबंधित किसी एक राज्य खेल संघ को पहले मान्यता दी जाएगी तथा उससे संबंधित दूसरे राज्य खेल संघ को तभी मान्यता दी जाएगी जब दूसरे राज्य खेल संघ द्वारा शासन से आर्थिक सहायता लिए बगैर राष्ट्रीय चैम्पियनशिप में कम से कम दो पदक प्राप्त किए हो या छत्तीसगढ़ की ओर से खेलते हुए अंतर्राष्ट्रीय प्रतियोगिता में भाग लेने हेतु भारतीय दल में चयनित तीन खिलाड़ी तैयार करे हो.

(9) जिला खेल अधिकारी/विभागीय अधिकारी द्वारा संस्था के निरीक्षण के उपरांत उसकी अनुशंसा पर ही विभागीय मान्यता प्रदान की जा सकेगी.

(10) मान्यता हेतु निर्धारित प्रपत्र में वांछित जानकारी एवं दस्तावेजों के साथ आवेदन करना आवश्यक होगा, निर्धारित प्रपत्र परिशिष्ट अ में संलग्न है. संचालक को निर्धारित प्रपत्र में उल्लेखित वांछित जानकारी एवं दस्तावेजों के अतिरिक्त अन्य जानकारी एवं दस्तावेज संस्था से प्राप्त करने का अधिकार होगा.

(11) संस्था/संघ को आवेदन के साथ संस्था के वर्तमान पदाधिकारी/प्रबंधकारिणी की सूची एवं नियमावली रजिस्ट्रार फर्म्स एवं सोसायटी से अभिप्रमाणित कराकर प्रस्तुत करना आवश्यक होगा.

(12) राज्य एवं जिला संघ का अध्यक्ष, सचिव तथा कोषाध्यक्ष राज्य में निवासरत होना चाहिए, अखिल भारतीय शासकीय सेवा या राज्य सेवा में नियुक्त अधिकारी/कर्मचारी जो संघ के किसी पद पर चयन के समय छत्तीसगढ़ में पदस्थ था लेकिन वर्तमान में प्रतिनियुक्ति पर अन्य राज्यों में पदस्थ है, उस पर, सिर्फ एक कार्यकाल के लिए यह शर्त लागू नहीं होगी.

(13) प्रत्येक स्तर का संघ अपने संविधान में संचालनालय द्वारा समय-समय पर जारी किए जाने वाले दिशा निर्देशों के तहत संशोधन/पालन करने हेतु सहमत हो.

(14) विभागीय मान्यता प्राप्ति के पश्चात ही संघ/संस्था शासन से अनुदान प्राप्त की करने के लिए पात्र होंगे.

(15) विभाग द्वारा एक खेल में एक ही राज्य/जिला इकाई को मान्यता प्रदान की जावेगी, यदि एक ही खेल के दो या दो से अधिक राज्य/जिला इकाई द्वारा विभागीय मान्यता हेतु दावेदारी प्रस्तुत की जाती है, तो ऐसी स्थिति में राष्ट्रीय फेडरेशन/राज्य संघ द्वारा किसी एक संघ को संबद्धता प्रदान करने हेतु अनुशंसा करने के उपरांत ही मान्यता दी जाएंगी.

6. **मान्यता संबंधी संचालक के अधिकार**—संचालक मान्यता देने, उसे स्थगित करने के लिए सक्षम होंगे. मान्यता स्थगित या समाप्त करने के लिए साधारणतः संचालक द्वारा 21 दिवस का अवसर दिया जावेगा, ताकि संस्था अपना पक्ष प्रस्तुत कर सके.

7. **निम्न कारणों से मान्यता समाप्त की जा सकेगी**—

(1) संस्था के वित्तीय अनियमितता तथा अविश्वसनीयता पर.

(2) संघ या संगठन द्वारा अखिल भारतीय फेडरेशन से समय-समय प्राप्त होने वाले अनुदेशों का पालन न होने पर.

(3) विभागीय अधिकारियों/अंकेक्षकों द्वारा जारी किए गए अनुदेशों को परिशुद्धता तथा शीघ्रता से पालन न करने पर तथा विभाग द्वारा निर्धारित पंजियों तथा अभिलेखों को उचित ढंग से संधारित न करने पर.

(4) अपने नियमों, उप नियमों और संविधान का व्यवस्थित रीति से अनुसरण न करने पर.

(5) संचालनालय द्वारा मांगे जाने वाले विवरणों, प्रतिवेदनों एवं अन्य जानकारी उपलब्ध न कराए जाने पर.

(6) मान्यता संबंधी शर्तों के उल्लंघन होने पर.

8. **मान्यता समाप्ति के विरुद्ध अपील**—अधिकारों के अंतर्गत संचालक द्वारा यदि मान्यता समाप्त की जाती है, तो इसकी अपील, आदेश जारी होने की तारीख से 30 दिवस के भीतर प्रशासकीय विभाग को की जा सकेगी.

9. **आर्थिक सहायता हेतु आयु वर्ग**—खेल संघों को सीनियर, जूनियर एवं सबजूनियर वर्ग के लिए ही आर्थिक सहायता स्वीकृत की जाएगी. शेष वर्गों के लिए खेल संघ स्वयं, व्यय वहन करेंगे, अंतर शालेय प्रतियोगिता आयोजन हेतु 17 वर्ष या कम तथा 17 वर्ष से अधिक 2 आयु समूह मान्य होंगे. जिन्हें क्रमशः जूनियर एवं सीनियर वर्ग लेख किया जाएगा.

10. **आर्थिक सहायता**—

(1) आवेदन की पात्रता-राज्य खेल संघ, जिला खेल संघ एवं पंजीकृत खेल संस्थाओं को निम्नांकित अ, ब, स स्तंभों में उल्लेखित गतिविधियों के लिए आवेदन की पात्रता होगी :—

| (अ) | राज्य खेल संघ | (ब) | जिला खेल संघ | (स) | पंजीकृत खेल संस्थाएं |
|---|---|---|---|---|---|
| (1) | अंतर्राष्ट्रीय प्रतियोगिता आयोजन. | (1) | जिला स्तरीय चैम्पियनशिप आयोजन. | (1) | अखिल भारतीय आमंत्रण खेल प्रतियोगिता आयोजन. जिला स्तरीय अंतर शालेय प्रतियोगिता आयोजन. |
| (2) | राष्ट्रीय चैम्पियनशिप आयोजन. | (2) | अखिल भारतीय आमंत्रण खेल प्रतियोगिता आयोजन. | (2) | विकासखंड, तहसील स्तरीय इंटर क्लब, अंतर शालेय प्रतियोगिता आयोजन. |
| (3) | जोनल एवं फेडरेशन कप आयोजन. | (3) | जिला स्तरीय अंतर शालेय प्रतियोगगिता आयोजन. | (3) | सामान्य अनुदान. |
| (4) | राज्य चैम्पियनशिप आयोजन. | (4) | राज्य चैम्पियनशिप में भाग लेने हेतु यात्रा-व्यय. | | |
| (5) | अखिल भारतीय, राज्य स्तरीय आमंत्रण/रेकिंग प्रतियोगिता आयोजन. | (5) | सामान्य अनुदान. | | |
| (6) | राष्ट्रीय/राज्य स्तरीय प्रशिक्षण शिविर आयोजन. | | | | |

(7) अंतर्राष्ट्रीय प्रतियोगिता में भाग लेने हेतु यात्रा व्यय.

(8) राष्ट्रीय चैम्पियनशिप में भाग लेने हेतु यात्रा व्यय.

(9) सामान्य अनुदान.

(2) **आर्थिक सहायता एवं शर्तें :**—मान्यता प्राप्त खेल संघ/संस्थाओं को निम्नानुसार उल्लेखित शर्तों के अधीन आर्थिक सहायता प्राप्त करने की पात्रता होगी.

(1) अंतर्राष्ट्रीय प्रतियोगिता आयोजन हेतु आर्थिक सहायता अधिकतम रु. छः लाख. जिसमें पुरुष वर्ग के लिए अधिकतम तीन लाख एवं महिला वर्ग के लिए अधिकतम रुपये तीन लाख स्वीकृत किए जा सकेंगे.

(क) उन्हीं अंतर्राष्ट्रीय प्रतियोगिताओं के आयोजन हेतु आर्थिक सहायता प्रदान की जाएगी जिसमें संबंधित राष्ट्रीय खेल महासंघ द्वारा चयन प्रक्रिया के उपरांत गठित भारतीय दल भाग ले रहा हो.

(ख) एक वित्तीय वर्ष में केवल एक अंतर्राष्ट्रीय प्रतियोगिता के आयोजन हेतु आर्थिक सहायता स्वीकृत की जाएगी. चैम्पियनशिप आयोजन की सूचना प्राप्त होने पर प्रथम सूचना के आधार पर आवंटन दिया जाएगा. विगत वर्ष जिस खेल के लिए स्वीकृति दी गई है वर्तमान में उससे दूसरे खेल को प्राथमिकता दी जाएगी.

(2) राष्ट्रीय चैम्पियनशिप के आयोजन हेतु आर्थिक सहायता-पुरुष वर्ग के लिए अधिकतम रु. 1 लाख, महिला वर्ग के लिए अधिकतम रु. 1 लाख. इस प्रकार सम्मिलित रूप से अधिकतम रु. 2 लाख.

**शर्तें:-** (1) एक वित्तीय वर्ष में अधिकतम तीन राष्ट्रीय चैम्पियनशिप आयोजन हेतु राज्य खेल संघों को आर्थिक सहायता दी जा सकेगी. तीन से अधिक राष्ट्रीय चैम्पियनशिप आयोजन की सूचना प्राप्त होने पर प्रथम सूचना के आधार पर आवंटन दिया जावेगा. विगत वर्ष जिस खेल के लिए स्वीकृति दी गई है वर्तमान में उससे दूसरे खेल को प्राथमिकता दी जाएगी.

(2) एक खेल संघ को एक वित्तीय वर्ष में अधिकतम रु. दो लाख की आर्थिक सहायता इस प्रायोजन हेतु प्राप्त करने की पात्रता होगी चाहे उसके द्वारा एक वित्तीय वर्ष में एक से अधिक राष्ट्रीय चैम्पियनशिप अलग-अलग आयु समूहों, लिंग समूहों में क्यों न किया जा रहा हो.

(3) राष्ट्रीय चैम्पियनशिप आयोजन हेतु केन्द्र सरकार द्वारा दी जाने वाली आर्थिक सहायता प्राप्त कर उसका उपयोग करना संघ के लिए अनिवार्य होगा. यदि संघ ऐसा करने में असफल होता है, तो उसे प्रदाय की जाने वाली आर्थिक सहायता नियमों में उल्लेखित राशि का आधा होगी.

(3) राज्य चैम्पियनशिप हेतु आर्थिक सहायता-निम्नांकित अ, ब, स स्तम्भों में जो राशि कम हो वह राशि स्वीकृत की जाएगी.

| | (अ) | (ब) | (स) |
|---|---|---|---|
| (1) | जब दस या अधिक जिलों के दल महिला एवं पुरुष वर्गों में भाग ले रहे हो, रु. पचास हजार. | पुरुष वर्ग में भाग लेने वाले जिलों की संख्या गुणा रु. एक हजार महिला वर्ग में भाग लेने वाले जिलों की संख्या गुणा रु. एक हजार चैम्पियनशिप में भाग लेने वाले पुरुष, महिला खिलाड़ी दल | राज्य चैम्पियनशिप के आयोजन हेतु संस्था द्वारा स्वयं के आय स्रोत से वहन की गई का 150 प्रतिशत. |
| (2) | जब दस से कम तथा सात या अधिक जिलों के दल महिला एवं | | |

| (अ) | (ब) | (स) |
| --- | --- | --- |
| पुरुष वर्गों के भाग ले रहे हों, तो रुपये चालीस हजार. | प्रबंधक, प्रशिक्षकों की संख्या गुणा रु. एक सौ उपरोक्त का कुल योग<br>**टीप :—** | |
| (3) जब सात से कम तथा पांच से अधिक जिलों के दल महिला एवं पुरुष वर्गों में भाग ले रहे हों, तो रु. तीस हजार. | (1) राज्य चैम्पियनशिप में भाग लेने वाले जिलों (जिला दल) को ही गणना में लिया जाएगा जिला दल के अतिरिक्त अन्य इकाईयों एवं उससे संबंधित खिलाड़ी गणना में सम्मिलित नहीं किए जाएंगे. | |
| (4) जब पांच जिलों के दल महिला एवं पुरुष वर्गों में भाग ले रहे हों, तो रु. बीस हजार. | | |
| **टीप :—**<br>(1) उपरोक्त उल्लेखित राशि का 50% पुरुष वर्ग के लिए तथा 50% महिला वर्ग के लिए प्रावधान किया गया है. | (2) यदि एक से अधिक वर्ग (सीनियर, जूनियर, सब जूनियर) की प्रतियोगिता एक ही मुख्यालय पर संयुक्त रूप से आयोजित हो रही हो तो जिलों की संख्या प्रत्येक वर्ग के लिए पृथक-पृथक गणना नहीं की जाएगी. इसी प्रकार संयुक्त रूप से आयोजित प्रतियोगिता में यदि कोई खिलाड़ी एक से अधिक वर्गों में भाग ले रहा हो तो उसे गणना में केवल एक बार ही सम्मिलित किया जाएगा. | |

(4) राज्य स्तरीय एवं आमंत्रण/रेकिंग प्रतियोगिता आयोजन हेतु आर्थिक सहायता एवं शर्तें :—

**आर्थिक सहायता :—** राज्य स्तरीय आमंत्रण/रैकिंग प्रतियोगिता आयोजन हेतु अधिकतम रु. तीस हजार.

**शर्तें :-**

(1) प्रत्येक खेल के लिए प्रत्येक वर्ग (आयु वर्ग तथा पुरुष/महिला वर्ग) हेतु एक आंमत्रण या रेकिंग प्रतियोगिता के आयोजन हेतु बजट उपलब्ध होने पर आर्थिक सहायता दी जाएगी.

(2) राज्य के कम से कम पांच जिलों से दलों का भाग लेना अनिवार्य होगा.

(3) अनुदान राशि की गणना नियम 10.2 सी के अनुरूप की जा सकेगी.

(4) इन प्रतियोगिताओं के आयोजन हेतु आर्थिक सहायता प्राप्त करने के लिए कम से कम एक माह पूर्व संचालक से सैद्धांतिक स्वीकृति प्राप्त करना आवश्यक होगा.

(5) जिला स्तरीय चैम्पियनशप आयोजन हेतु आर्थिक सहायता एवं शर्तें :—

**आर्थिक सहायता :**—जिला स्तरीय चैम्पियनशिप आयोजन हेतु पुरुष एवं महिला वर्ग दोनों को सम्मिलित रूप से अधिकतम रुपए बीस हजार या संस्था द्वारा अपने आय के स्रोत से किए गए व्यय का 150 प्रतिशत जो भी कम हो.

**शर्तें :-** जिला स्तरीय आयोजन हेतु अनुदान की पात्रता तभी होगी जब जिले में समाहित विकासखण्डों में से कम से कम तीस प्रतिशत विकासखण्डों से कम से कम पांच दल इसमें भाग ले रहे हों.

(6) अखिल भारतीय आमंत्रण खेल प्रतियोगिता आयोजन जोनल या फेडरेशन कप प्रतियोगिता आयोजन हेतु आर्थिक सहायता एवं शर्तें :—

**आर्थिक सहायता :-** अखिल भारतीय आमंत्रण खेल प्रतियोगिता आयोजन, जोनल या फेडरेशन कप प्रतियोगिता आयोजन हेतु रु. पचहत्तर हजार या आयोजक द्वारा अपने आए स्रोत से किए गए व्यय के बराबर राशि जो भी कम हो.

**शर्तें :-** अखिल भारतीय आमंत्रण/जोनल/फेडरेशन कप प्रतियोगिता आयोजन हेतु कम से कम 5 राज्य स्तरीय ईकाइयों या राज्यों से दलों का भाग लेना आवश्यक होगा. बजट उपलब्ध होने पर आर्थिक सहायता हेतु विचार किया जाएगा. इन प्रतियोगिताओं के आयोजन हेतु आर्थिक सहायता प्राप्त करने के लिए कम से कम तीन माह पूर्व संचालक से सैद्धांतिक स्वीकृति प्राप्त करना आवश्यक होगा.

(7) (1) जिला स्तरीय अंतरशालेय प्रतियोगिता आयोजन हेतु आर्थिक सहायता एवं शर्तें :—

**आर्थिक सहायता :-** जिला स्तरीय अंतरशालेय प्रतियोगिता आयोजन हेतु पुरुष एवं महिला वर्ग सम्मिलित रूप से रु. पच्चीस हजार.

**शर्तें :-**
(अ) विद्यालय में अध्ययनरत खिलाड़ी ही भाग लेंगे.
(ब) कम से कम दस विद्यालयों के दलों का भाग लेना आवश्यक होगा.
(स) जिले के कुल विकासखण्डों के 30% विकासखण्डों के विद्यालयों की भागीदारी सुनिश्चित करनी होगी.

(2) विकासखण्ड/तहसील स्तरीय, इंटर क्लब, अंतरशालेय प्रतियोगिता आयोजन हेतु आर्थिक सहायता एवं शर्तें :-

**आर्थिक सहायता :-** विकासखण्ड/तहसील स्तरीय इंटर क्लब, अंतरशालेय प्रतियोगिता आयोजन हेतु महिला एवं पुरुष वर्ग के लिए सम्मिलित रूप से रुपए पंद्रह हजार.

**शर्तें :-** विकासखण्ड तहसील स्तरीय इंटर क्लब, अंतरशालेय प्रतियोगिता हेतु स्थानीय दलों को सम्मिलित किया जा सकेगा कम से कम 10 दलों का भाग लेना आवश्यक होगा.

(3) अंतर्राष्ट्रीय प्रतियोगिता में भाग लेने हेतु आर्थिक सहायता एवं शर्तें :—

**आर्थिक सहायता :-**अंतर्राष्ट्रीय प्रतियोगिता में भाग लेने हेतु विदेश जाने के लिए दल के प्रस्थान मुख्यालय से आयोजन मुख्यालय तक जाने एवं वापसी हेतु इकॉनामी दर्जे में हवाई यात्रा का न्यूनतम किराया या अन्य साधनों से की गई यात्रा का वास्तविक किराया दोनों में से जो भी कम हो आर्थिक सहायता स्वीकृत की जा सकेगी.

**शर्तें :-**

(1) राष्ट्रीय खेल संघ द्वारा अंतर्राष्ट्रीय प्रतियोगिता में भाग लेने हेतु गठित भारतीय दल में सम्मिलित राज्य के खिलाड़ी/मुख्य प्रशिक्षक/प्रबंधक के लिए यह सहायता देय होगी.

(2) यह आर्थिक सहायता उन प्रकरणों में स्वीकृत की जा सकेगी जिनके लिए भारत सरकार/ भारतीय खेल प्राधिकरण/राष्ट्रीय खेल संघ अथवा नियोक्ता से आर्थिक सहायता प्राप्त करने का प्रावधान नहीं है या इनके द्वारा उपरोक्त प्रावधान से कम राशि प्रदान की जा रही है.

(3) आमंत्रण अंतर्राष्ट्रीय प्रतियोगिताओं के लिए यह सहायता स्वीकृत नहीं की जाएगी.

(4) एक खिलाड़ी को उसके जीवनकाल में प्रत्येक आयु वर्ग के लिए दो बार ही यह सहायता देय होगी.

(8) (1) राष्ट्रीय चैम्पियनशिप/राष्ट्रीय खेल एवं राज्य चैम्पियनशिप में भाग लेने हेतु यात्रा व्यय की आर्थिक सहायता :

(क) राष्ट्रीय चैम्पियनशिप/राष्ट्रीय खेल एवं राज्य चैम्पियनशिप में भाग लेने हेतु प्रस्थान मुख्यालय से आयोजन मुख्यालय जाने एवं वापसी का रियायती दर पर स्लीपर क्लास का वास्तविक रेल किराया या मोटर वाहन का वास्तविक किराया दोनों में से जो भी कम हो. यदि रेल यात्रा के साथ पानी जहाज या मोटर वाहन से यात्रा आवश्यक हो तो रेल किराया के साथ संबंधित उक्त यात्रा साधनों का वास्तविक किराया भी देय होगा तथा किराया के अतिरिक्त प्रस्थान मुख्यालय से गंतव्य मुख्यालय की यात्रा अवधि एवं वापसी यात्रा अवधि के लिए प्रति 24 घंटे हेतु रु. सौ प्रति सदस्य के मान से देय होगा.

**नोट :-** राज्य चैम्पियनशिप में भाग लेने हेतु यदि रेल्वे रियायती टिकट उपलब्ध न हो तो पैसेंजर रेलगाड़ी का वास्तविक किराया देय होगा.

(ख) राष्ट्रीय चैम्पियनशिप एवं राष्ट्रीय खेलों में भाग लेने के पूर्व राज्य दल के अधिकतम 21 दिवसीय प्रशिक्षण शिविर हेतु आर्थिक सहायता देय होगी जिसकी गणना दल के प्रति सदस्य रुपए सौ प्रतिदिन के मान से की जाएगी.

(2) राष्ट्रीय चैम्पियनशिप/राष्ट्रीय खेल एवं राज्य चैम्पियनशिप में भाग लेने तथा राष्ट्रीय चैम्पियनशिप एवं राष्ट्रीय खेलों में भाग लेने के पूर्व प्रशिक्षण शिविर हेतु शर्तें :-

राष्ट्रीय चैम्पियनशिप/राष्ट्रीय खेल एवं राज्य चैम्पियनशिप में भाग लेने तथा राष्ट्रीय चैम्पियनशिप एवं राष्ट्रीय खेलों में भाग लेने के पूर्व प्रशिक्षण शिविर हेतु निम्नांकित शर्तों के अधीन आर्थिक सहायता की पात्रता होगी.

(अ) संबंधित खेल के नियमों के अनुरूप एक दल में खिलाड़ियों, प्रशिक्षक एवं प्रबंधक की निर्धारित संख्या को दल का सदस्य माना जाएगा.

(ब) दल के प्रबंधक का मनोनयन खेल संघ द्वारा किया जाएगा जिसकी सूचना विभाग को दिया जाना अनिवार्य रहेगा.

(स) दल के चयन हेतु गठित चयन समिति में संचालनालय या उसके अधीनस्थ कार्यालयों द्वारा मनोनीत एक सदस्य रखा जाएगा.

(द) प्रशिक्षण शिविर हेतु संचालनालय पर्यवेक्षक नियुक्त करेगा तथा पर्यवेक्षक के प्रतिवेदन के आधार पर आर्थिक सहायता स्वीकृत होगी.

(इ) प्रशिक्षण शिविर का अन्य व्यय संबंधित खेल संघ वहन करेंगे.

(9) **सामान्य अनुदान :-** खेल संघ एवं संस्थाओं को सामान्य गतिविधियों हेतु निम्नानुसार आर्थिक सहायता प्राप्त करने की पात्रता होगी :-

(1) **आर्थिक सहायता :-** (अ) राज्य स्तरीय खेल संघ - रु. तीस हजार प्रतिवर्ष
(ब) जिला स्तरीय खेल संघ - रु. दस हजार प्रतिवर्ष
(स) पंजीकृत खेल संस्थाएं - रु. पांच हजार प्रतिवर्ष

(2) शर्तें :- (अ) राज्य एवं जिला खेल संघों को इसकी पात्रता तभी होगी जब संबंधित खेल में सीनियर वर्ग तथा उससे निम्न वर्ग की सभी प्रतियोगिता का आयोजन विगत वर्ष किया जाकर राष्ट्रीय आयोजन में दल भेजा गया हो तथा वर्तमान वर्ष में भी उपरोक्तानुसार कार्यवाही की जा रही हो.

(ब) पंजीकृत खेल संस्थाओं को इसकी पात्रता तभी होगी जब उनके द्वारा किसी खेल विशेष का नियमित अभ्यास केन्द्र संचालित किया जा रहा हो तथा नियम 10.1 (स) से संबंधित किसी प्रतियोगिता का आयोजन विगत वर्ष किया गया हो.

(स) सामान्य अनुदान के अंतर्गत दी गई आर्थिक सहायता की राशि का उपयोग खेल संघ/संस्थाएं अपने उद्देश्यों के अनुरूप कार्यों के लिए उन मदों में व्यय हेतु कर सकेंगी जिसके लिए संघ/संस्था द्वारा पृथक से आर्थिक सहायता प्राप्त नहीं की गई है.

(10) अंतर्राष्ट्रीय प्रतियोगिता में भाग लेने के पूर्व राष्ट्रीय स्तर के प्रशिक्षण शिविर हेतु आर्थिक सहायता एवं शर्तें :-

**आर्थिक सहायता** :-अंतर्राष्ट्रीय प्रतियोगिता में भाग लेने के पूर्व राष्ट्रीय स्तर के, अधिकतम 21 दिवसीय प्रशिक्षण शिविर हेतु आर्थिक सहायता देय होगी जिसकी गणना प्रति सदस्य रुपए सौ प्रति दिन के मान से की जाएगी.

**शर्तें :-**

(1) राष्ट्रीय स्तर का प्रशिक्षण शिविर उस शिविर को मान्य किया जाएगा जिसे राष्ट्रीय खेल संघ द्वारा स्वयं या राष्ट्रीय खेल संघ के निर्देश पर राज्य खेल संघ द्वारा राज्य में आयोजित किया गया है एवं उस शिविर के माध्यम से किसी अंतर्राष्ट्रीय प्रतियोगिता में भाग लेने हेतु भारतीय दल का चयन किए जाने की प्रक्रिया या चरणबद्ध प्रक्रिया सम्पन्न की जा रही हो.

(2) शिविर हेतु आर्थिक सहायता तभी देय होगी जब कि शिविर राज्य में आयोजित हो रहा हो तथा उसमें छत्तीसगढ़ राज्य के खिलाड़ी भी राष्ट्रीय खेल संघ द्वारा चयनित कर सम्मिलित किए गए हों.

(3) आर्थिक सहायता हेतु शिविरार्थियों की निम्नांकित अ एवं ब में से जो भी संख्या कम हो उसे गणना में लिया जाएगा.

अ. प्रशिक्षण शिविर में राष्ट्रीय खेल संघ द्वारा शिविर में भाग लेने हेतु चयनित एवं घोषित खिलाड़ी प्रशिक्षक एवं मैनेजर की संख्या.

ब. संबंधित खेल के नियमों के अनुरूप एक दल में खिलाड़ियों प्रशिक्षक एवं प्रबंधक की निर्धारित संख्या का दुगना.

(4) प्रत्येक खेल विधा के लिए एक वित्तीय वर्ष में केवल एक प्रशिक्षण शिविर हेतु आर्थिक सहायता का आवेदन विचारार्थ स्वीकार किया जाएगा.

11. **आवेदन प्रस्तुत करने की समयावधि —**

| | | | |
|---|---|---|---|
| (1) | अंतर्राष्ट्रीय प्रतियोगिता आयोजन | - | एक वर्ष पूर्व |
| (2) | राष्ट्रीय चैम्पियनशिप आयोजन | - | छः माह पूर्व |
| (3) | राज्य चैम्पियनशिप आयोजन | - | 45 दिवस पूर्व |
| (4) | जिला स्तरीय चैम्पियनशिप, अखिल भारतीय आमंत्रण, जोनल फेडरेशन कप प्रतियोगिता, जिला स्तरीय अंतरशालेय प्रतियोगिता, विकासखण्ड/तहसील स्तरीय इंटर क्लब, अंतरशालेय प्रतियोगिता आयोजन हेतु. | - | 30 दिवस पूर्व |
| (5) | अंतर्राष्ट्रीय प्रतियोगिता में भाग लेने हेतु राष्ट्रीय राज्य चैम्पियनशिप एवं राष्ट्रीय खेलों में भाग लेने के पूर्व प्रशिक्षण शिविर आयोजन हेतु. | - | 30 दिवस पूर्व |

(6) सामान्य अनुदान - 15 अप्रैल से 30 जून के मध्य

12. **आवेदन प्रस्तुत करने की प्रक्रिया** — मान्यता प्राप्त खेल संघ एवं संस्थाएं, निर्धारित प्रपत्र (जो कि परिशिष्ट ब में संलग्न है) में निर्धारित समय पूर्व अपने जिले में खेल विभाग के जिला कार्यालय में तीन प्रतियों पर पूर्णरूप से भरा हुआ आवश्यक दस्तावेजों सहित आवेदन प्रस्तुत करेंगे.

13. **स्वीकृति की प्रक्रिया** —

(1) खेल संघ, खेल संस्थाओं को विभाग द्वारा नियुक्त निरीक्षण अधिकारी के निरीक्षण प्रतिवेदन तथा अनुशंसा के आधार पर तीन वित्तीय वर्ष (तीन वर्ष) के लिए मान्यता प्रदान की जाएगी. जिसका आगामी चतुर्थ वित्तीय वर्ष में आवश्यक दस्तावेज एवं जानकारी प्रस्तुत कर 30 जून तक नवीनीकरण कराना अनिवार्य होगा.

(2) शासन द्वारा प्रत्यायोजित वित्तीय शक्तियों के अनुपालन में आर्थिक सहायता की स्वीकृति विभाग प्रमुख या प्रशासकीय विभाग द्वारा की जाएगी.

(3) सामान्य अनुदान की स्वीकृति एवं भुगतान, पात्रता होने पर अग्रिम रूप से किया जाएगा.

(4) आयोजनों के लिए निर्धारित समय पर समस्त आवश्यक जानकारियों एवं दस्तावेजों के साथ आवेदन प्रस्तुत कर दिए जाने की स्थिति में आयोजन पूर्व संस्था को प्राप्त होने वाली कुल अनुमानित आर्थिक सहायता राशि की सैद्धांतिक स्वीकृति दी जाकर उस राशि का पचास प्रतिशत भाग अग्रिम रूप से स्वीकृत किया जाएगा. शेष आर्थिक सहायता की स्वीकृति आयोजन पश्चात वास्तविक गणना के आधार पर स्वीकृति की जाएगी.

(5) प्रतियोगिताओं में भाग लेने हेतु आर्थिक सहायता की सैद्धांतिक स्वीकृति आयोजन पूर्व प्रदान कर उसकी 90 प्रतिशत आर्थिक सहायता अग्रिम रूप से प्रदान की जाएगी शेष सहायता वास्तविक हिसाब प्रस्तुत करने पर भुगतान की जाएगी.

14. **सामान्य नियम** —

(1) संस्था का व्यय उसकी आय से अधिक होने की स्थिति में ही आर्थिक सहायता दी जाएगी.

(2) प्रत्येक संस्था को अनुदान प्राप्ति के दो माह के अंदर उसका उपयोगिता प्रमाण-पत्र प्रस्तुत करना होगा अन्यथा उपयोगिता प्रमाण-पत्र प्रस्तुत करने तक उसके अन्य आवेदनों पर विचार नहीं किया जाएगा.

(3) संस्था को अपना वार्षिक अंकेक्षण चार्टर्डएकाउंटेंट से कराकर अनिवार्य रूप से विभाग को प्रस्तुत करना होगा.

(4) प्राप्त आर्थिक सहायता को निर्धारित समय पर उपयोगिता प्रमाण-पत्र प्रस्तुत करने एवं विभागीय/महालेखाकार द्वारा किए जाने वाले अंकेक्षण के लिए निर्धारित तिथि में आवश्यक दस्तावेज प्रस्तुत करने में असफल होने पर आगामी अवसरों के लिए पात्रता होने के बावजूद भी संस्था को आयोजन पूर्व अनुदान का भुगतान रोका जा सकता है.

(5) संस्था का निरीक्षण विभाग के प्राधिकृत अधिकारी द्वारा किया जा सकेगा.

15. **निरसन** — इस नियम के प्रभावशील होते ही इससे संबंधित समस्त प्रचलित नियम, आज्ञाएं और विज्ञप्तियां निरस्त हो जाएंगी लेकिन उनके अधीन दी गई स्वीकृतियां इस नियम के अधीन दी गई या किए गए समझे जाएंगे.

16. **व्याख्या/संशोधन** —

(1) इन नियमों में अंतरनिहित प्रावधानों के संबंध में प्रमुख सचिव/सचिव छत्तीसगढ़ शासन खेल एवं युवा कल्याण विभाग द्वारा की गई व्याख्या अंतिम मानी जाएगी तथा ऐसे मामले जो नियमों में समाहित नहीं है का निराकरण प्रशासकीय विभाग कर सकेगा.

(2) विभाग इन नियमों में संशोधन, परिवर्तन, परिवर्धन, शिथिलीकरण करने हेतु सक्षम होगा.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**अमृता बेक,** उप-सचिव.

## परिशिष्ट-अ

(नियम 5 का उपनियम 10)

क्रमांक ........................ दिनांक ........................ ....

प्रति,

संचालक
खेल एवं युवा कल्याण
छत्तीसगढ़, रायपुर.
द्वारा उचित माध्यम.

**विषय** : विभागीय मान्यता/मान्यता नवीनीकरण के लिए आवेदन.

महोदय,

विषयांतर्गत निर्धारित प्रपत्र में आवेदन प्रस्तुत है.

(1) संस्था का नाम ..........................................................................................................

(2) पंजीयक फर्म एवं सोसायटी से पंजीयन क्रमांक, दिनांक तथा मान्यता नवीनीकरण के लिए आवेदन प्रस्तुत करने की स्थिति में विगत वर्ष की मान्यता/नवीनीकरण का क्रमांक दिनांक (संस्था का पंजीयन प्रमाण-पत्र की छायाप्रति एवं पंजीयक से अभिप्रमाणित संस्था के संविधान की छायाप्रति या विगत वर्ष के मान्यता पत्र की छायाप्रति संलग्न करें)..........................................................................................................

(3) संस्था के कार्यालय का पूर्ण डाक पता ..........................................................................................................

(4) संलग्न इकाइयों की संख्या (संलग्न इकाइयों का पूर्ण नाम, उनके अध्यक्ष, सचिव का पूर्ण पता पृथक् से संलग्न करें) राज्य खेल संघों के मामले में केवल जिला संघों की जानकारी दें. जिला संघ संबद्ध क्रीड़ा मण्डल. की जानकारी दें. पंजीकृत संस्थाओं के लिए यह कण्डिका आवश्यक नहीं है.

| क्र. | संलग्न जिला संघ (राज्य संघ के लिए) क्रीड़ा मण्डल (जिला संघ के लिए) | अध्यक्ष का नाम, पता एवं दूरभाष क्रमांक | सचिव का नाम, पता एवं दूरभाष क्रमांक | पत्र व्यवहार का पूर्ण पता एवं दूरभाष क्रमांक |
|---|---|---|---|---|

(5) संस्था के अध्यक्ष, सचिव एवं कोषाध्यक्ष का नाम, पता एवं दूरभाष क्रमांक एवं नमूना हस्ताक्षर

**अध्यक्ष-**

नाम..........................................................................................................

पत्र व्यवहार का पता/दूरभाष क्र. ..........................................................................................................

नमूना हस्ताक्षर-(1) .......................................... (2) ..........................................

**सचिव**

नाम ........................................................................................................................................

पत्र व्यवहार का पता/दूरभाष क्र. ..........................................................................................................

नमूना हस्ताक्षर- (1) ................................................ (2) ..................................................

**कोषाध्यक्ष-**

नाम ........................................................................................................................................

पत्र व्यवहार का पता/दूरभाष क्र. ..........................................................................................................

नमूना हस्ताक्षर- (1) ................................................ (2) ..................................................

(6) खेल का नाम जिससे संस्था संबंधित है. यह भी लेख करें कि क्या उक्त खेल, ओलम्पिक, एशियाड, राष्ट्रमण्डलीय खेल, राष्ट्रीय खेल विश्वविद्यालयीन खेलों में सम्मिलित है. क्या इस खेल को भारत सरकार युवा कार्यक्रम एवं खेल विभाग द्वारा राष्ट्रीय चैम्पियनशिप आयोजन हेतु आर्थिक सहायता प्राप्त होती है या छत्तीसगढ़ शासन द्वारा इसे पूर्व में आर्थिक सहायता प्राप्त हो चुकी है.

........................................................................................................................................

(7) संस्था के अध्यक्ष, सचिव एवं कोषाध्यक्ष क्या किसी दूसरे खेल के राज्य संघ में उपरोक्त में से किसी पद के पदाधिकारी है यदि हां तो संबंधित संस्था एवं पदाधिकारी के बारे में जानकारी दें. (जिला तथा पंजीकृत संस्थाओं के लिए यह जानकारी आवश्यक नहीं है)

........................................................................................................................................

(8) संस्था के अध्यक्ष, सचिव एवं कोषाध्यक्ष क्या राज्य के बाहर निवासरत हैं यदि हां तो जानकारी दें.

........................................................................................................................................

(9) निम्नांकित पृथक से संलग्न करें.

(अ) राज्य/जिला खेल संघों के मामले में उच्च स्तर के संघ से संलग्नता ........................................

(ब) संस्था के वर्तमान पदाधिकारी एवं उनका कार्यकाल (पंजीयक फर्म एवं सोसायटी से अभिप्रमाणित कराकर)

(स) विगत दो वर्षों में संस्था की सम्पादित खेल गतिविधियों का विवरण, यदि विगत वर्षों में संस्था को राष्ट्रीय चैम्पियनशिप में पदक प्राप्त हुआ है या संस्था द्वारा अंतर्राष्ट्रीय खिलाड़ी तैयार किए गए हैं तो उसका विवरण.

(द) विगत वर्ष का आय व्यय का परीक्षित लेखा विवरण.

(इ) जिला खेल अधिकारी/विभागीय अधिकारी का निरीक्षण टीप.

........................................................................................................................................

## घोषणा-पत्र

हम घोषणा करते हैं कि :-

(1) उपरोक्त विवरण सही है तथा यह संस्था किसी भी ऐसी गतिविधियों में भाग नहीं लेगी जिसका आधार राजनीति, धर्म या सम्प्रदाय हो.

(2) संस्था, शासन द्वारा निर्धारित नियमों तथा विभाग द्वारा भविष्य में लागू किए जाने वाले नियमों, निर्देशों तथा आदेशों का पालन करने के लिए बाध्य है तथा आवश्यकता होने पर शासन के दिशा निर्देशों के तहत अपने संविधान में परिवर्तन किया जाएगा.

(3) संस्था की आम सभा (वार्षिक बैठक) में विभाग के प्रतिनिधि को आमंत्रित किया जाएगा.

(4) विभाग द्वारा संचालित खेल प्रशिक्षण केन्द्रों के खिलाड़ियों के लिए राज्य चैम्पियनशिप में भाग लेने हेतु विभाग लेख करें तो उन्हें एक दल के रूप में प्रवेश दिया जाएगा.

(5) खिलाड़ियों को उच्च स्तर की प्रतियोगिता में भेजने हेतु गठित चयन समिति में विभाग का एक प्रतिनिधि रखा जाएगा.

(6) संचालक द्वारा अन्य जानकारी एवं दस्तावेज यदि मांगे जाएंगे तो उन्हें प्रदाय किया जाएगा.

**हस्ताक्षर एवं पद मुद्रा**

कोषाध्यक्ष सचिव अध्यक्ष

